# 150th Birth Anniversary of Mahatma Gandhi

If ever there was a man who single-handedly steered the course of a nation and its people leading them from a subjugated subservient state in awe of their colonizers to a self-confident population demanding freedom from imperial domination, it was, without doubt, Mohandas Karamchand Gandhi. Born on 2nd October, 1869 in a Modh Bania family, Monia, as his parents affectionately called him, was the favourite of his teachers. His father, Karamchand was politically influential and his mother Putlibai was well informed about all matters of state.

Mahatma Gandhi had his first brush with racial arrogance in his early twenties when he went to meet Sir Charles Ollivant, the Raj's Political Agent in Kathiawar, who was examining a charge against his brother. When Gandhiji reminded Ollivant of his old acquaintance with him, Ollivant advised him sternly to tell his brother to submit a petition in the proper course. Since Gandhiji persisted, he was forcibly evicted from Ollivant's room. Gandhiji felt that Ollivant had overreacted but he also realized that he should not have approached Ollivant in the first instance. He, therefore, decided that he would never again place himself on a weak footing and that he would focus his anger on the arrogance rather than the person displaying it.

Gandhi's next encounter with racial discrimination took place in South Africa when he was asked to remove his turban in court by the Magistrate as Indians were expected to remove their headgear in court, more so if they hoped to speak to it. Thereafter came a series of racial insults on his journey from Durban to Pretoria including the Pietermaritzburg Station incident and further during his stay in Transvaal.

The Ollivant incident and the ordeals from Durban to Pretoria engendered violent thoughts in Gandhiji's mind and there was a clash between violence and forgiveness. However, when he read a book given by Tolstoy, he was influenced profoundly by it and learnt not to hate, not to hoard, not to kill and to love one's enemies. The conflict in his mind thus, resolved itself against violence and Gandhiji went on to strongly believe that "Violence is the weapon of the weak; non-violence that of the strong".

The incidents in South Africa led to the evolution of Satyagraha, a philosophy that was used by Gandhiji not just in South Africa but in India as well and also by leaders of other countries steering their respective freedom/civil rights movements. The idea of Satyagraha emphasized the power of truth and the need to search for truth. It suggested that if the cause is true and the struggle is against injustice, then physical force is not necessary to fight the oppressor. Satyagraha is pure soul-force. Truth is the very substance of the soul. That is why this force is called Satyagraha.

As a young boy, Gandhiji had been stirred by a play on the story of Harishchandra who clung to the truth even when all his loved ones and he himself suffered greatly. The play haunted the twelve – year old boy who enacted it to himself several times and wept as he wanted to be like Harishchandra. Owing to this impact, the boy would not be prompted when his teacher tried to urge him to copy a word from a neighbour's slate during the visit of an educational officer to the school on inspection! Gandhi's love for truth manifested itself in a remarkable self-awareness and openness both in public and private life. His campaigns of civil disobedience were always declared in advance. His social experiments were discussed in his newspapers and the comments of his critics were given due prominence. In fact, truth was such a sublime force in Gandhi's life that he said, "Innumerable are the names of God; but if a choice were to be made of one, it would be Sat or Satya, that is Truth. Hence verily Truth is God".

With openness and self-awareness came a striking ease of forgiving, another defining characteristic of Gandhiji's persona. He could quickly let bygones be bygones. He had no hatred and no resentment; once a settlement was reached, he could cooperate with enemies as fervently as he fought with them. That is why he believed, "Man finds himself by losing his self". A country so large and diverse could never have been united by a leader hindered by ideological rigidity or personal arrogance.

An almost non-existent ego led to a character completely given to selfless service. Gandhiji believed, "A life spent in service is the only fruitful life". From the age of about thirteen to sixteen, he seems to have spent some time each day attending on his increasingly sick father, time which he could have spent on walks, games with school friends, reading and pursuit of other hobbies. That streak of compassion and service developed in boyhood is the reason why later in life, he could dress the wounds of an indentured labourer suffering from leprosy with as much ease and equanimity as he could inspect latrines in plague-hit Bombay when he offered to help with the city's sanitation.

Gandhiji believed that cleanliness is extremely important for physical and mental well-being as well as for a healthy environment. He lamented however, that even though we inculcate clean personal habits, we do not care about public hygiene. He felt that without a clean and healthy surrounding, we would not develop as a nation. In fact, he did not see cleanliness only in terms of the physical aspect, he believed in cleanliness of the body, the spirit and the soul, saying, "When there is both inner and outer cleanliness, it approaches godliness".

As the nation commemorates the 150th Birth Anniversary of Mahatma Gandhi, Department of Posts is proud to issue a set of seven Commemorative Postage Stamps. Through these circular stamps, issued for the first time in Independent India, the Department endeavours to capture a few dimensions of his well-rounded personality and pays a tribute to the colossus.

Credits:-

Text : Dr. Amarpreet Duggal

Stamp/Miniature Sheet/ FDC/Brochure : Sh. Sankha Samanta

Cancellation Cachet : Smt Alka Sharma

भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS

महात्मा गांधी की 150 वीं जयन्ती

150th BIRTH ANNIVERSARY OF MAHATMA GANDHI

विवरणिका BROCHURE

# महात्मा गांधी की 150वीं जयंती

यदि इतिहास में कोई ऐसा व्यक्ति हुआ है, जिसने अकेले अपने दम पर गुलामी में जकड़े किसी राष्ट्र और उसके निवासियों को परतंत्रता की बेड़ियां तोड़ने की आवाज बुलंद करने वाले जनसमूह में तब्दील कर साम्राज्यवादी शक्तियों से आजादी दिलाई है, तो वे निःसन्देह मोहनदास करमचंद गांधी ही हैं। गांधीजी का जन्म 2 अक्तूबर, 1869 को मोढ़ बनिया परिवार में हुआ। बचपन में माता-पिता स्नेह से उन्हें मोनिया कहकर पुकारते थे। वे अपने स्कूल में अध्यापकों के लाडले थे। गांधीजी के पिता, करमचंद, राजनीतिक तौर पर प्रभावशाली व्यक्ति थे और उनकी माता, पुतलीबाई शासन व्यवस्था के मामलों में काफी जागरूक थीं।

महात्मा गांधी को नस्लभेद का कटु अनुभव पहली बार युवावस्था में हुआ। उनकी आयु लगभग 20 वर्ष की थी, जब वे ब्रिटिश राज के राजनीतिक एजेंट, सर चार्ल्स ऑलीवेंट से मुलाकात करने काठियावाड़ पहुंचे। चार्ल्स ऑलीवेंट, गांधीजी के भाई के विरुद्ध लगे आरोप की जांच कर रहे थे। गांधी जी ने ऑलीवेंट को अपनी पुरानी जान-पहचान याद दिलाने का प्रयास किया, तो ऑलीवेंट ने कड़क अवाज में गांधीजी से यह कहा कि वे अपने भाई को औपचारिक रूप से अपनी याचिका प्रस्तुत करने को कहें। गांधीजी उनसे अनुरोध करते रहे, परन्तु उन्हें ऑलीवेंट के कमरे से बलपूर्वक बाहर निकाल दिया गया। गांधीजी को लगा कि ऑलीवेंट की अधीरता और उनका क्रोध अनुचित था परन्तु गांधीजी को यह भी महसूस हुआ कि उन्हें ऑलीवेंट से संपर्क ही नहीं करना चाहिए था। अतः उन्होंने यह फैसला किया कि वे स्वयं को अपने मूल चरित्र और मूल सिद्धांतों के विपरीत कभी किसी ऐसी परिस्थिति में नहीं डालेंगे और अपने भीतर के क्रोध का इस्तेमाल कभी व्यक्ति के विरुद्ध नहीं बल्कि उसके कर्म के विरुद्ध करेंगे।

गांधीजी को नस्लभेद का दूसरा अनुभव दक्षिण अफ्रीका में हुआ, जब उन्हें अदालत में मजिस्ट्रेट ने अपनी पगड़ी उतारने को कहा क्योंकि अदालत में भारतीयों को अपनी पगड़ी उतारनी पड़ती थी, खासकर तब जब वे अदालत को संबोधित कर रहे हों। इसके बाद डरबन से प्रीटोरिया के रास्ते में उन्हें कई बार नस्ली भेद-भाव के कारण अपमान का सामना करना पड़ा, इसमें पीटरमारित्ज़बर्ग स्टेशन में हुई घटना और इसके बाद ट्रांसवाल में रहने के दौरान हुई इस तरह की कई घटनाएं शामिल थीं।

ऑलीवेंट की घटना तथा डरबन से प्रीटोरिया तक के कटु अनुभवों ने गांधीजी के मस्तिष्क में हिंसक विचार उत्पन्न कर दिए और वे हिंसा और क्षमा के बीच संघर्ष में उलझ गए। तथापि, टॉलस्टॉय द्वारा उन्हें दी गई एक पुस्तक को पढ़कर वे अत्यंत प्रभावित हुए और उन्होंने घृणा नहीं करने, जमाखोरी नहीं करने, हत्या नहीं करने तथा अपने शत्रुओं से प्रेम करने की भावना विकसित की। इस प्रकार, उनके मस्तिष्क में हिंसा के प्रति उपजे द्वंद्व का स्वतः ही निवारण हो गया और उन्हें दृढ़ विश्वास हो गया कि "हिंसा दुर्बल का शस्त्र है, अहिंसा सबल का"।

दक्षिण अफ्रीका की घटनाओं से सत्याग्रह का विचार उत्पन्न हुआ। सत्याग्रह एक ऐसा दर्शन था, जिसका प्रयोग गांधीजी द्वारा न केवल दक्षिण अफ्रीका में अपितु भारत में भी किया गया। साथ ही, दूसरे देशों में स्वतन्त्रता के आंदोलन चला रहे, अन्य देशों के नेताओं ने भी सत्याग्रह का सहारा लिया। सत्याग्रह के सिद्धांत ने सत्य की ताकत तथा सत्यता की खोज की आवश्यकता पर बल दिया। सत्याग्रह के अनुसार, यदि ध्येय सच्चा है तथा संघर्ष, अन्याय के विरुद्ध है, तो दमनकारी से मुकाबला करने के लिए शारीरिक बल की आवश्यकता नहीं होती। कोई भी सत्याग्रही, आक्रामक हुए बिना, अहिंसा के जरिए अपनी लड़ाई जीत सकता है। ऐसा, दमनकारी के अंतःकरण को झकझोर कर, किया जा सकता था। सत्याग्रह पूर्णतः आत्मा की शक्ति है। सत्य, आत्मा का मूल तत्व है। अतः, इस शक्ति को सत्याग्रह कहा गया है।

बचपन में गांधीजी, हरिश्चन्द्र की एक कहानी पर आधारित नाटक से बेहद प्रभावित हुए थे, जिसमें अपने प्रियजनों और स्वयं को भारी नुकसान होने के बावजूद भी वे सत्य पर अडिग रहे। इस नाटक ने बारह वर्षीय बालक के अंतर्मन को अत्यधिक व्यथित किया। इस बालक ने अनेक बार इसे अपने मन में याद किया और अपने आंसू बहाए, क्योंकि वह स्वयं हरिश्चन्द्र जैसा बनना चाहते थे। इस प्रभाव के कारण, स्कूल के निरीक्षण पर शिक्षा अधिकारी के दौरे के समय बालक ने अपने अध्यापक के कहने पर भी अपने सहपाठी की स्लेट से एक शब्द की नकल नहीं की। सत्य के प्रति गांधीजी का प्रेम, उनके सार्वजनिक और निजी जीवन में उनके उल्लेखनीय आत्मबोध और उदारता का द्योतक है। सविनय अवज्ञा के उनके आंदोलनों की सर्दैव अग्रिम घोषणा की जाती थी। उनके सामाजिक प्रयोगों का उनके समाचारपत्रों में बारीकी से विश्लेषण किया जाता था और उनके द्वारा की गई समालोचनाओं की टिप्पणियों को उचित महत्व दिया जाता था। वास्तव में, सत्य गांधीजी के जीवन का इतना उत्कृष्ट बल था कि उन्होंने यह महसूस किया कि "ईश्वर के नाम तो अनेक हैं लेकिन एक ही नाम चुनें तो वह है सत्, सत्य। इसलिए सत्य ही ईश्वर है"।

अपनी उदारता और आत्मबोध के कारण उनमें क्षमा कर देने का असाधारण गुण पैदा हुआ, जो गांधीजी के व्यक्तित्व की एक अन्य विशेषता थी। इसी कारण वे किसी भी व्यक्ति को तुरन्त क्षमा कर पाते थे और क्षमा मांग लेते थे। वे किसी से न कोई द्वेष रखते थे और न ही कोई रोष। एक बार कोई समझौता हो जाने पर अपने शत्रुओं से जिस जोश से वे लड़े, उसी जोश के साथ वे उनका सहयोग भी कर पाते थे। इसी वजह से वह इस बात पर विश्वास करते थे कि "जब आप को मनुष्य खोता है, तब ही आप को पाता है।" किसी भी नेता के द्वारा ऐसे विशाल और विविधता से भरे देश को एकीकृत नहीं किया जा सकता था जहां वैचारिक कट्टरता और व्यक्तिगत अहंकार का बोलबाला था।

अहम की भावना से मुक्त व्यक्ति ही निस्वार्थ सेवा कर सकता है। गांधी जी का विश्वास था कि "जो जीवन सेवा में व्यतीत होता है, वही फलदायी है"। लगभग तेरह से सोलह वर्ष की आयु तक, अपने पिता की बढ़ती हुई बीमारी के कारण वे प्रतिदिन कुछ समय उनकी सेवा के लिए बिताते थे। जो समय वे अपनी सैर, विद्यालय के मित्रों के साथ खेलने, पढ़ने और अन्य प्रकार के शौकों में बिता सकते थे। लड़कपन में विकसित करुणा और सेवा की उनकी इसी प्रवृत्ति के कारण ही, वे बाद में अपने जीवन में, कुष्ठरोग से ग्रसित एक कारावद्ध श्रमिक के घावों पर उतनी ही आसानी और धैर्य से मरहम पट्टी कर सके जितनी आसानी से प्लेग-ग्रसित मुम्बई में शौचालयों का निरीक्षण कर सके, जब उन्होंने शहर की स्वच्छता में सहयोग देने के लिए अपनी इच्छा जताई।

गांधीजी का विश्वास था कि स्वच्छता, पर्यावरण को स्वच्छ बनाने के साथ-साथ शारीरिक और मानसिक स्वास्थ्य के लिए अत्यंत महत्वपूर्ण है। हालांकि उन्हें यह देखकर दुःख होता था कि यद्यपि हम व्यक्तिगत रूप से स्वच्छ आदतों को अपनाते हैं, फिर भी हम सार्वजनिक स्वच्छता के बारे में बेफिक्र रहते हैं। उन्होंने दक्षिण अफ्रीका में स्वच्छता के बारे में जाना और इसका अनुसरण करके यह सिद्ध किया कि बिना स्वच्छ एवं स्वस्थ वातावरण के, हम एक राष्ट्र के रूप में विकास नहीं कर सकेंगे। वास्तव में, वे स्वच्छता को केवल शारीरिक पहलुओं के संदर्भ में ही नहीं देखते थे, बल्कि वे तन, मन तथा आत्मा की स्वच्छता में विश्वास करते थे, उनका कहना था कि "शारीरिक और आत्मिक स्वच्छता हमें ईश्वर के निकट ले जाती है।"

राष्ट्र, महात्मा गांधी की 150वीं जयंती मना रहा है। इस अवसर पर डाक विभाग सात वृत्ताकार स्मारक डाक-टिकटों का एक सेट जारी करते हुए गर्व का अनुभव करता है। स्वतंत्र भारत में पहली बार जारी इन वृत्ताकार डाक-टिकटों के माध्यम से भारतीय डाक ने गांधीजी के संपूर्ण व्यक्तित्व के कुछ आयामों को प्रदर्शित करने का प्रयास किया है तथा इनके जरिए महापुरुष को श्रद्धांजलि अर्पित की है।


आभार :-

| | |
|---|---|
| पाठ | : डॉ० अमरप्रीत दुग्गल |
| डाक-टिकट/मिनियेचर शीट/ प्रथम दिवस आवरण/ विवरणिका | : श्री शंख सामंत |
| विरूपण | : श्रीमती अलका शर्मा |


भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS
INDIA

## तकनीकी आंकड़े
## TECHNICAL DATA

| | |
|---|---|
| मूल्यवर्ग | : 500 पैसा, 1200 पैसा, 2000 पैसा, 4100 पैसा, 2200 पैसा, 2500 पैसा, 2500 पैसा |
| Denomination | : 500 p, 1200 p, 2000 p, 4100 p, 2200 p, 2500 p, 2500 p |
| मुद्रित डाक-टिकटें | : 8.0 लाख |
| Stamps Printed | : 8.0 Lakh |
| मुद्रित मिनियेचर शीट्स | : 2.0 लाख |
| Miniature Sheets Printed | : 2.0 lakh |
| मुद्रण प्रक्रिया | : वेट ऑफसेट |
| Printing Process | : Wet Offset |
| मुद्रक | : भारत प्रतिभूति मुद्रणालय, नासिक |
| Printer | : India Security Press, Nashik |

The philatelic items are available for sale at
http://www.epostoffice.gov.in/PHILATELY_3D.html


© डाक विभाग, भारत सरकार। डाक-टिकट, प्रथम दिवस आवरण तथा सूचना विवरणिका के संबंध में सर्वाधिकार विभाग के पास हैं।

© Department of Posts, Government of India. All rights with respect to the stamp, first day cover and information brochure rest with the Department.


मूल्यः ₹ 5.00